ہے والی جہان سوم پرمیشور ! اُپاسک کے ہردیہ میں پرگٹ ہوکر آپ آنند کی دھار کو بہائیں تاکہ بیچارہ منش شیطانی جذبات اور کرموں سے دُور ہوکر اس کی یہ لاعلاج بیماری کٹ جائے، شک وشبہات میں پڑے ہوئے باطل پرست آپ کے آنند کی مستی کو نہیں پاسکتے، گیان کی روشنی کو دینے والے بھگتی رس ہمیں آپ کا درشن اور موکھش پراپت کرائیں۔

ے بھگت سجنوں کے لئے ہے بھکتی دھارا آپ کی
دھرم اور ایشور وِرودھی پاسکیں نہ اِسے کبھی

## 561 राक्षसी भाव और कर्म दूर हों

जगत पिता सोम परमेश्वर ! उपासक के हृदय में प्रगट हो कर आप आनन्द की धारा बहायें, ताकि राक्षसी भाव और कर्मों में फंसा हुआ तेरे मार्ग का इच्छुक मानव इस महारोग से दूर हो जाये। संशय में पड़े हुए अविद्या में घिरे हुए, आप के आनन्द को नहीं पा सकते। ज्ञान ज्योति को देने वाले भक्ति रस हमें आपका दर्शन और मोक्ष प्राप्त करा सकेंगे।

भक्त सजनों के लिए है भक्ति धारा आपकी।
धर्म और ईश्वर विरोधी पा सकें न इसे कभी।

---

## منتر نمبر ۵۶۲ بھگتوں کی طرف کھِچا ہُوا بھگوان کھنڈ ۹

राजेव दस्मो अभि गा अचिक्रदत्।
पुनानो वारमत्येष्यव्ययं श्येनो
न योनिं घृतवन्तमासदत् ॥६॥

دُکھ ہرتا شانت روپ پرماتما سُکھ داتا کے رُوپ میں ساکھشات ہوتا ہے، ہردیہ

میں راجہ کی طرح دیکھنے کے یوگیہ ہے، جیسی ستتیاں وید نے گائی ہیں، اُسی کے مطابق اُپدیش دیتا ہے اور شریشٹھ آتما عارف کی بھگتی سے کھچا ہوا شریر کے اندر آتما میں داخل ہوکر بھگت کے ہردیہ میں بیٹھ جاتا ہے۔

ے دُکھ ناشک سُکھ ورشک ایشور جیوتی سے دل میں چمکتا ہے
راجہ سم درشن یوگیہ وہی بھگتوں میں آنند بھرتا ہے

**562 भक्तों से आकर्षित भगवान**

दुःखहर्ता सुखदाता शान्त रूप परमात्मा ! भक्त के हृदय में साक्षात होता है जो राजा के समान दर्शनीय है। वेद स्तोत्रों के रुप में उपदेश देता है, और पवित्र आत्मा उपासक की भक्ति से आकर्षित हुआ शरीर के अन्दर आत्मा में प्रवेश कर उपासक के हृदय में बैठ जाता है।

दुःख नाशक सुख वर्षक ईश्वर ज्योति से दिल में चमकता है
राजा सम दर्शन योग्य वही भक्तों में आनन्द भरता है।

---

منتر نمبر ۵۶۳ کھنڈ ۹

## عابد کا چلن اور بھگتی رس

२ ३२उ ३ १२ ३
प्र देवमच्छा मधुमन्त
२ ३ १ २ ३ २३ २उ ३ १२
इन्दवोऽसिष्यदन्त गाव आ न धेनवः।
३ १२ ३ १२ ३ १२
बर्हिषदो वचनावन्त ऊधभिः
३ १२३ १ २ ३ १ २
परिस्रुतमुस्रिया निर्णिजं धिरे ॥१०॥

میٹھے سوبھاؤ یکت شدھ پوتر عابد اپنے معبود کے لئے ویسے ہی اچھی طرح بھگتی کو نذر کرتے ہیں، جیسے دُودھار و گئوئیں اپنے بچھڑوں کے پاس جاکر شوق سے دُودھ بہاتی ہیں۔ برہم میں وچرنے والے ویدانوسار چلن والے سُوریہ کی شعاعوں کی طرح منوّر عابد اپنے دل میں روشن اتی شُدھ بھگتی رس کو اُسی طرح دھارن کرتے ہیں، جیسے گئوئیں اپنے تھنوں

میں چھلکتے ہوئے دودھ کو دھارن کرتی ہیں ۔

ے جیسے بچھڑوں کو دودھ پلا گئو ئیں آنند کا پان کریں
بھگوان بھگت نرمل جیون بھگتی رس ایسے بھینٹ کریں

### 563 उपासक का व्यवहार और भक्ति रस

मधुर स्वभाव शुद्ध निर्मल उपासक ! अपने उपास्य देव के लिए उसी प्रकार उत्तम रूप से अपनी भक्ति भेंट करते हैं, जैसे दुधारु गौवें वात्सलय भाव से अपने बछड़ों को दूध पिलाती हैं। ब्रह्म वेता वेदानुसार चलने वाले, सूर्य किरणों की भांति ज्योतिर्मान उपासक अपने हृदय में प्रकाशित अति शुद्ध भक्ति रस को उसी तरह धारण करते हैं जैसे गौवें अपने स्थनों में छलकते हुए दूध को धारण किए रखती हैं।

जैसे बछड़ों को दूध पिला गौवें आनन्द का पान करें।
भगवान भक्त निर्मल जीवन भक्ति रस ऐसे भेंट करें।

---

### منتر نمبر ۵۶۴ آتم سمرپن سے دل میں آنند کی آبیاری کھنڈ ۹

अञ्जते व्यञ्जते समञ्जते
क्रतुं रिहन्ति मध्वाभ्यञ्जते ।
सिन्धोरुच्छ्वासे पतयन्तमुक्षणं
हिरण्यपावाः पशुमप्सु गृभ्णते ॥११॥

آتمک شکتی پا جانے والے اُپاسک سرو اُتم کرم شیل گیان وگیان کے بھنڈار اور آتمک شکتی کے بانی شانت پرمیشور کی مہما کو سُن سمجھ اور اُس پر غور کرکے اُس کا ساکھشات کار کرتے اُسے اپنے جیون میں ڈھالتے ہیں اور اپنے آپ کو اُس کی نذر کرکے اُسے اپنی طرف کھینچتے ہوئے اُس کا امرت رس پان کرتے ہیں۔ جس سے اُن کا ہردیہ آنند جل سے آبیار ہو جاتا ہے ۔

ے آتم بھاؤ پالینے سے عابد تیار ہو جاتا ہے
اپنی ساری بھگتی شکتی پربھو ارپن کر سُکھ پاتا ہے

## 564 आत्म समर्पण से आनन्द की धारा बहती है

सोने की तरह चमकदार शुद्ध हुए आत्मभाव को पा जाने वाले उपासक जन, सर्वोत्तम कर्मशील ज्ञान विज्ञान के भण्डार और आत्मिक शक्ति के दातार, भगवान का पठन, पाठन श्रवण और निदिध्यासन और साक्षात्कार करते हैं। और आत्म समर्पण से उसे अपनी ओर आकर्षित करते हैं और उसके अमृत रस से अपने हृदय को सींचते रहते हैं।

आत्म भाव पा जाने से तैयार भक्त हो जाता है।
अपनी सारी भक्ति शक्ति प्रभु अर्पण कर सुख पाता है।

---

## منتر نمبر ۵۶۵ ریاضت سے خالی کچّا عابد تجھے حاصل نہیں کر سکتا! کھنڈ ۹

पवित्रं ते विततं ब्रह्मणस्पते
प्रभुर्गात्राणि पर्येषि विश्वतः ।
अतप्ततनूर्न तदामो अश्नुते शृतास
इद्वहन्तः सं तदाशत ॥१२॥[५।६]

برہمانڈ اور وید گیان کے مالک امرت آنند کے سوامی! آپ کا شُدھ پوتّر برہمانڈ، وید گیان پھیلا ہوا ہے، آپ اُس کے پربھو یعنی مالک ہیں، عابد کے ایک ایک اعضاء میں اور دُنیا کے ذرّے ذرّے میں سمائے ہوئے ہیں، جس نے اپنے آپ کو ریاضت یا تپ میں نہیں تپایا۔ وہ آپ برہم کو نہیں حاصل کر سکتا۔ اچھی ریاضت سے پکّے عابد ہی اِن انسانی جسم رُوپ رتھوں کے ذریعے آپ کے وصلِ مُبارک کو حاصل کر لا انتہا آنند کا بھوگ کرتے ہیں۔

ے ویداور دُنیا کے والی ذرّے ذرّے میں رمے ہوئے
آپ کا وصل نصیب ہے اُن کو جو تپ میں ہیں تپے ہوئے

## 565 तप से रहित उपासक को प्रभु की प्राप्ति नहीं

ब्रह्माण्ड, वेद और अमृत आनन्द के स्वामी परमात्म देव ! आपका पवित्र ब्रह्माण्ड और वेद ज्ञान सर्वत्र फैला हुआ है आप उसके प्रभु हैं। उपासक और ब्रह्माण्ड के एक-एक अंग, कण प्रति कण में व्याप्त हो रहे हैं। जिसने तपश्चर्या के द्वारा अपने आप को तपाया नहीं है अर्थात् कच्चा है वह आप ब्रह्म को प्राप्त करने में असमर्थ है परिपक्व उपासक ही अपने शरीर रथों के द्वारा आप को प्राप्त कर अमृत आनन्द का उपभोग कर सकते हैं।

ब्रह्माण्ड वेद के स्वामी ईश्वर कण कण में हैं रमे हुए।
साक्षातकार है उनके भाग्य में जो तप में हैं तपे हुए।

---

منتر نمبر ۵۶۶ — یہ آنند رس — کھنڈ ۱۰

इन्द्रमच्छ सुता इमे वृषणं यन्तु हरयः।
श्रुष्टे जातास इन्दवः स्वर्विदः ॥१॥

اِندریوں کو وِشیوں سے ہٹانے والے، علم عرفان کی روشنی دینے والے، آتمک شانتی اُور ایشوریہ داتا یہ بھگتی رس پیدا ہو کر جلد ہی آنند رس کے برسانے والے بھگوان کو پہنچ جاتے ہیں۔

ے پیدا ہوتا بھگتی رس جب دُور ہوتی واسنائیں
جا پہنچتا ایش وَر کے دھام اُمرت واسنا میں

## 566 यह आनन्द रस

इन्द्रियों को विषयों से हटाने वाले, अध्यात्मिक ज्योति को देने वाले आत्मिक शान्ति और ऐश्वर्य दाता ये भक्ति रस उत्पन्न

होकर शीघ्र ही आनन्द रस वर्षक भगवान को पहुंच जाते हैं।

पैदा होता भक्ति रस जब दूर होती वासनायें
जा पहुंचता ईश्वर के धाम अमृत वासना में

---

منتر نمبر ۵۶۷ **عارِف کو اَمرِت موکھش دیجئے** کھنڈ ۱۰

प्र धन्वा सोम जागृविरिन्द्रायेन्दो परि स्रव।
द्युमन्तं शुष्ममा भर स्वर्विदम् ॥२॥

آنند رس سے بھرپُور شانتی کے ساگر پرماتما! یہ اُپاسک آپ کا بھگت جس نے حواسِ خمسہ پر قابُو پالیا ہے۔ اِس کے اندر باہر سب جگہ پرگٹ ہو کر اسے امرت رُوپ موکھش پراپت کرانے والے تیجسوی بل کو پردان کیجیے۔

ے آنند امرت سے بھرے ہوئے بھگوان بھگت کو اَمرت کر
جو اِندری جت اَور گیانی بنا سب وِشے واسنا سے ہٹ کر

567 **उपासक को अमृत मोक्ष दीजिए**

आनन्द रस से परिपूर्ण शान्ति सागर परमात्मा! ये उपासक आप का भक्त जिसने इन्द्रियों पर नियंत्रण पा लिया है। इसके अन्तःकरण और बाह्य करण सब जगह प्रगट होकर इसे अमृत रूप मोक्ष प्राप्त कराने वाले तेजस्वी बल को प्रदान कीजिए।

आनन्द अमृत से भरे हुए भगवान, भक्त को अमृत कर
जो इन्द्रिजीत और ज्ञानी बना सब विषय वासना से हट कर।

---

منتر نمبر ۵۶۸ **آؤ! پیارے دوستو آؤ!!** کھنڈ ۱۰

सखाय आ नि षीदत पुनानाय प्र गायत।
शिशुं न यज्ञैः परि भूषत श्रिये ॥३॥

پیارے اُپاسک متر و! اُپاسنا بھگتی یگیہ میں آؤ اور آسن جاکر بیٹھو، اُس پوتّر کرنے والے پرماتما کے لئے اور اپنے کلیان کے لئے بھگوان کی ستتی کیرتن گاؤ، ایسی مہما گاؤ جیسے کہ نوجات بچے کے گیت گائے جاتے ہیں۔

آؤ پیارے مترو آؤ، پربھو بھگتی کے یگیہ میں آؤ
سُکھ شانتی کلیان ہِت ایشور پوتّر کرتا کو گاؤ

568 **आओ प्यारे मित्रो आओ**

प्यारे उपासक मित्रो उपासना भक्ति यज्ञ में आओ और आसन लगाकर बैठो। उस पवित्र करने वाले परमात्मा के लिए और अपने कल्याण के लिए भगवान को स्तुति कीर्तन गाओ। ऐसी महिमा गाओ जैसे कि नवजात बालक के गीत गाए जाते हैं।

आओ प्यारे मित्रो आओ प्रभु भक्ति के यज्ञ में आओ।
सुख शान्ति कल्याण निमित ईश्वर पवित्र कर्ता को गाओ।

---

منتر نمبر ۵۶۹ **بھگوان کو پرسن کرو!** کھنڈ ۱۰

**तं वः सखायो मदाय पुनानमभि गायत।**
**शिशुं न हव्यैः स्वदयन्त गूर्तिभिः ॥४॥**

عابد عارف دوستو! خوشیوں اور آنند کی لہروں میں مستی لینے کے لئے اُس پوتّر کرنے والے بھگوان کے گیت گاؤ، جیسے مختلف کھانے کی چیزوں سے بچوں کو خوش کیا جاتا ہے، ویسے یوگ، سادھنا، تپ، ریاضت سے بھگوان کو پرسن کرو۔

اپنی خوشیوں کے لئے تم پاک کردہ ایش گاؤ
یوگ مارگ کے راہی بن تپ سے پربھو ور کو رجھاؤ

## 569 भगवान को प्रसन्न करो

उपासक मित्र जनों ! हर्ष उल्लास और आनन्द में मस्ती लेने के लिए उस पावन परमेश्वर के गीत गाओ जैसे पृथक-पृथक खाने के उत्तम पदार्थों से बालकों को प्रसन्न किया जाता है । वैसे योगसाधना और तपश्चर्या से भगवान को प्रसन्न करो ।

अपनी खुशियों के लिए पावन पवित्र ईश्वर को गाओ ।
योग के राही बनों तप से प्रभु वर को रिझाओ ।

---

منتر نمبر ۵۷۰ کھنڈ ۱۰

## دو حصوں میں بٹا ہوا بھگوان

क्राणा शिशुर्महीनां हिन्वन्नृतस्य दीधितिम् ।
विश्वा परि प्रिया भुवदध द्विता ॥५॥

وشو کا پران اور وید بانیوں میں پرتشٹھت پرماتما وید کے ذریعے تمام سچائیوں کا اظہار کر سب کو ترغیب دیتا ہے اور تمام انسانات کے دو حصوں میں منقسم ہے، ایک وہ جو دُنیاوی خوشیوں، عیش اور آرام میں لگے ہوئے ہیں، دوسرے وہ جو راہِ نجات پر چلتے ہوئے رُوحانی سمپداؤں کو چاہتے ہیں، پھر بھی دُنیا کی تمام پیاری اشیا میں پرمیشور موجود ہے۔

وشو کا ہے پران جیون وید کا پرکاش کرتا
دُنیوی رُوحانی دولت دے کے سب کلیان کرتا

## 570 दो भागों में बटा हुआ भगवान

विश्व का प्राण और वेद वाणियों में प्रतिष्ठित परमात्मा वेद के द्वारा सम्पूर्ण सत्यों को प्रगट कर सब को प्रेरणा देता है और मनुष्य मात्र के दो भागों में बटा हुआ दोनों की सुनता है। एक वह जो सांसारिक बन्धनों में अपनी खुशियां मानते हैं और दूसरे वे जो मोक्ष मार्ग पर चलते हुए आत्मिक सम्पदाओं को

चाहते हैं। फिर वह परमेश्वर संसार की सभी प्रिय वस्तुओं मे ग्राप्त हैं।

विश्व का है प्राण जीवन वेद का प्रकाश कर्ता।
दुनयवी, रूहानि दौलत दे के सब कल्याण कर्ता।

---

منتر نمبر ۵۷۱ **ہمارے دِلوں کو پُر مٹھاس کیجئے** کھنڈ ۱۰

१२ ३१२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
**पवस्व देववीतय इन्दो धाराभिरोजसा।**
२ ३ २ ३ १२
**आ कलशं मधुमान्त्सोम नः सदः ॥६॥**

چندر رُوپ آنند داتا پرمیشور ! دویگُنوں کی پراپتی کے لئے اپنی آنند رس کی دھاراؤں اور اپنے تیج کے ساتھ آپ ہمیں پراپت ہوویں ۔ ہے سوم آپ تو مدھر رُوپ ہیں ۔ آؤ ! ہمارے خانۂ دِل میں براجمان ہو جاؤ ۔

ہے چندر رُوپ آنند رُوپ اور مدھر رُوپ رس کے بھنڈار
ہم بھگت جنوں کے ہردیوں میں بیٹھو مدھرتا کے سرجن ہار

571 **हमारे हृदयों में मधुरता दीजिए**

चन्द्र सम आनन्द दाता परमेश्वर दिव्य गुणों की प्राप्ति के लिए अपनी ग्रानन्द रस की धाराओं और तेज के साथ हमें प्राप्त होवें। हे सोम आप तो मधुर रूप हैं ग्राग्रो हमारे हृदय में विराजमान हो जाग्रो।

हे चन्द्र रूप आनन्द रूप ग्रौर मधुर रूप रस के भंडार।
हम भक्त जनों के हृदयों में बैठो मधुरता के सिरजन हार।

---

منتر نمبر ۵۷۲ کھنڈ ۱۰

# سوم رُوپ اُپاسک

सोमः पुनान ऊर्मिणाव्यं वारं वि धावति ।
अग्रे वाचः पवमानः कनिक्रदत् ॥७॥

سوم کی طرح خُوبرُو اور ناپاکیزگی سے مبّرا، آنندرس سے بھرپُور، من چِت، بُدّھی والا یوگی کامل یوگ مارگ پر چلتا ہوا اگیان کے پردے کو ہٹا آگے بڑھتا ہوا مزید پاک پوِتّر ہوکر وید بانی کے رازوں کو جانتا ہوا اِن کے ساتھ بھگوان کی حمد و ثنا میں مست ہو جاتا ہے۔

۵

سوم شُدھ نرمل ہو کر یوگی پوِتّرتا پا لیتا
اگیان دُور کر وید گیان سے پرمیشور کو گا لیتا

572 **सोम रूप उपासक**

सोम की भांति सौंदर्य, पवित्रता और आनन्द रस से युक्त अन्तःकरण योगी, योग अंगों को अपना कर मोक्ष मार्ग पे चलता हुआ अज्ञान के पर्दे को छिन्न भिन्न कर आगे बढ़ता और निर्मल शुद्ध जीवन के साथ वेद वाणी रहस्यों को जानता हुआ भगवान के स्तोत्रों में आनन्दित हो जाता है ।

सोम शुद्ध निर्मल होकर योगी पवित्रता पा लेता ।
अज्ञान दूर कर वेद ज्ञान से परमेश्वर को गा लेता ।

---

منتر نمبر ۵۷۳ کھنڈ ۱۰

# بھگوان کی نوکری

प्र पुनानाय वेधसे सोमाय वच उच्यते ।
भृतिं न भरा मतिभिर्जुजोषते ॥८॥

پوِتّر کرنے والے جگت بنانے والے پرمیشور کے لئے پرارتھنا کی جاتی ہے کہ ہے میرے مالک پربھو! ہم آپ کی سُنتی وچنوں (قابلِ تعریف کلمات) اپنی بدھیوں کے ذریعے

آپ کی سیوا میں اپنی نوکری کر رہے ہیں، کب منظور ہوگی ہماری چاکری اور ہمیں آپ کی طرف سے پھل ملے گا۔

ے آپ کی سیوا میں بیٹھے دن رات پرارتھنا کرتے ہیں
نوکری ہماری لگی ہوئی دیکھیں کیسے پھل جھڑتے ہیں

573 **भगवान की नौकरी**

पवित्र करने वाले जगत पिता परमेश्वर के लिए प्रार्थना की जाती है कि हे प्रभु ! हम आप की स्तुति बचनों से अपनी बुद्धियों के द्वारा आपकी सेवा में अपनी भृति कर रहे हैं कब स्वीकार होगी हमारी चाकरी और हमें उसका फल मिलेगा।

आपकी सेवा में बैठे दिन रात प्रार्थना करते हैं।
नौकरी हमारी लगी हुई देखें कैसे फल झड़ते हैं।

---

منتر نمبر ۵۷۴ کھنڈ ۱۰

## تین عرضیاں

**गोमन्न इन्दो अश्ववत् सुतः सुदक्ष धनिव ।**
**शुचिं च वर्णमधि गोषु धारय ॥६॥**

طاقت اعلیٰ کے مالک اور چندر کی طرح ٹھنڈی روشنی سے شانتی دینے والے آپ ظاہر ظہور ہوکر (۱) جیسے گئوئیں دودھ دیتی ہیں، ویسے آتم گیان دیجئے، (۲) جیسے گھوڑوں میں تیزی دی ہے، ویسے یوگ کی راہ پر تیزی دیجئے (۳) اور ہماری اندریوں میں اپنی کرپا سے پوترتا بھر دیجئے۔

ے آتم بل کے داتا چاند سم شانتی دیتے ہوئے آؤ
آتم گیان، یوگ، شکتی، پاکیزگی اندریوں میں لاؤ

574 **तीन प्रार्थनाएं**

सर्वोत्तम शक्ति के स्वामी और चन्द्र सम शीतल शान्तिमय

प्रकाश देने वाले आप प्रगट होकर (1) जैसे गौवें दूध देती हैं वैसे आत्म ज्ञान भर दीजिए (2) जैसे अश्वों में वेग दिया है वैसे योग मार्ग में भी हमें संवेग दीजिए (3) और हमारी इन्द्रियों में अपनी कृपा से पवित्रता भर दीजिए ।

उत्तम बल के दाता चान्द सम शान्ति देते हुए आओ ।
आत्म ज्ञान योग शक्ति निर्मलता इन्द्रियों में लाओ ।

---

منتر نمبر ۵۷۵ کھنڈ ۱۰

## آپ کے آنند رُوپ کو اپنے میں بسائیں

**अस्मभ्यं त्वा वसुविदमभि वार्णीरनूषत ।**
**गोभिष्टे वर्णमभि वासयामसि ॥१०॥**

رُوحانی خزانوں کے دینے والے! ہمارے سُکھ شانتی کلیان کے لئے وید بانیاں آپ کی سُتتیاں گا رہی ہیں ۔ اِن بانیوں کے ذریعے ہم آپ کے آنند سوروپ کو اپنے میں بساتے ہیں ۔

ہم کو سب سُکھ دینے والے ہے سوم! تمہیں کو گاتے ہیں
اِس بھگتی بھری بانی سے ہمارے پاپ مَیل دھل جاتے ہیں

**575 आप के आनन्द रूप को अपने में बसाएं**

आत्म सम्पदाओं के देने वाले ! हमारे सुख शान्ति कल्याण के लिए वेद वाणियां आप की स्तुति गा रही हैं । इन वाणियों के द्वारा हम आप के आनन्द स्वरूप को अपने में बसाते हैं ।

हमको सब सुख देने वाले हे सोम तुम्हीं को गाते हैं ।
इस भक्ति भरी वाणी से हमारे पाप मैल धुल जाते हैं ।

---

منتر نمبر ۵۷۶ **بُری خصلتوں کو دُور کر یش بَل کو دیتا ہے!** کھنڈ ۱۰

पवते हर्यतो हरिरति ह्वरांसि रंह्या ।
अभ्यर्ष स्तोतृभ्यो वीरवद्यशः ॥११॥

کامنا کرنے یوگیہ اتی سُندر سب کے پیارے دُکھ ناشک شانت روپ پرماتما بڑی تیزی سے اپنے پیارے اُپاسکوں کی پاپ واسناؤں اَور بُری خصلتوں کو دُور کرتا ہوا آتمک بَل ویریہ اَور یش کو دیتا ہے۔

عابدوں کی خصلتیں اَور واسنائیں جو بُری
دُور کرنا پاپ موچن شکتی دیتا ہر گھڑی

**576 पाप वासनाओं को दूर कर यश बल को देता है**

अति सुन्दर कमनीय सत्यप्रिय, दुःखनाशक, शान्त रूप परमात्मा ! बड़ी तीव्रता से अपने प्यारे उपासकों की पाप वासनाओं और दुष्टवृत्तियों को दूर करता हुआ आत्मिक बल वीर्य और यश को देता है।

वासनाएं प्यारे भक्तों की जो होती हैं बुरी ।
दूर करता, पाप मोचन, शान्ति से हर घड़ी ।

---

منتر نمبر ۵۷۷ **بھگت کے ہِردیہ میں ویدبانی کو بھر دیتا ہے** کھنڈ ۱۰

परि कोशं मधुश्चुतं सोमः पुनानो अर्षति ।
अभि वाणीर्ऋषीणां
सप्ता नूषत ॥१२॥[५।१०]

مدھر بھگتی رس کے منبع خانۂ دِل کو پاک پوتر کرتا ہوا سوم پرمیشور اُپاسک کے سارے گھر کو اپنے ماحول سے بھر لیتا ہے اَور چار رِشیوں کے ذریعے سات چھند دل

میں، نازل ہوئی وید بانیوں کو اُن کے ہردیہ رُوپ گھر میں بھر دیتا ہے ۔

ے عابد پر ہو پرسّن پربھو اُس کے دِل میں لبس جاتا ہے
اور اپنی آشیش کو دے جیوتی اُس میں بھر پاتا ہے

**577 भक्त के हृदय में वेद वाणी को भर देता है**

शुद्ध भक्ति रस के स्रोत हृदय रुपी कोष को पवित्र करता हुआ सौम परमेश्वर उपासक के सारे हृदय रुपी घर में छा जाता और ऋषियों के द्वारा आई हुई वेद वाणियों को उनके अन्दर भर देता है।

प्रसन्न उपासक पर होकर प्रभु उसके हृदय बस जाता है।
और अपनी *आशीश को दे ज्योति उस में भर पाता है॥*

---

منتر نمبر ۵۷۸ **اِندریوں کے سوامی آتما کو پوتّر کیجئے** کھنڈ ۱۱

**पवस्व मधुमत्तम इन्द्राय**
**सोम क्रतुवित्तमो मदः।**
**महि द्युक्षतमो मदः ॥१॥**

جگت کو پیدا کرنے والے سوم ! آپ اِندریوں کے سوامی اِندر آتما کو پوتر کیجئے
آپ نے ہی تو جیو کو عقلِ سلیم بخشی ہے، قوتِ ارادی اور راہِ راست کی ترغیب، آپ آنند
مئے مدھُر رُوپ، عظیم العظم اور جیوتی کے بھنڈار ہیں ۔

ے جیوتی کے بھنڈار آنند رُوپ آپ مہان ہیں
اِندریوں کے سوامی آتما کو پوتّر تا دیجئے

**578 इन्द्रियों के स्वामी आत्मा को पवित्र कीजिए खंड 11**

जगत के उत्पादक सोम परमेश्वर ! आप इन्द्रियों के स्वामी इन्द्र, आत्मा को पवित्र कीजिए। आपने ही जीव को प्रज्ञा और संकल्प से युक्त किया है और सन्मार्ग पर चलने की प्रेरणा

भी दी, आप आनन्द रूप मधुर स्वरूप, महान और ज्योति के भण्डार हैं।

ज्योति के भण्डार आनन्द रूप आप महान हैं।
इन्द्रियों के स्वामी आत्मा को पवित्रता दीजिए।

---

منتر نمبر ۵۷۹ کھنڈ ۱۱

## تیری طَرَف چلنے وَالوں کو تُو راہ دیتا ہے!

अभि द्युम्नं बृहद्यश इषस्पते
दिदीहि देव देवयुम् ।
वि कोशं मध्यमं युव ॥२॥

سب کی کامناؤں کو پُورن کرنے والے بھگوان! جو تیری راہ پر چل پڑتا ہے، تو اُس کی رہنمائی کرتا ہوا اُسے دولتِ نجات (موکھش دھن) جو کہ لافانی ہے، اُسے عطا کرتا ہے اور اُس کے من میں اس راہ ابدی کے لئے اُتساہ، محبت اور جوش بھرتا جاتا ہے۔

ے کامنائیں اُٹھتی من میں جو پُورا تجھ بن کوئی کیسے کرے
مُکتی کے راہی عابد کو لافانی دَولت بھر بھر دے

## 579 तेरी ओर जाने वाले तुझ से ही राह पाते है

सब कामों को पूर्ण करने वाले भगवान! जो तेरी राह पर चल पड़ता है तू उसका मार्ग दर्शन करता हुआ उसे अविनाशी मोक्ष धन प्रदान करता है। और उसके मन में इस अध्यात्मिक मार्ग के लिए असीम उत्साह श्रद्धा भक्ति भरता जाता है।

कामनाएं उठती मन में, पूरा तुझ बिन कौन करे।
मुक्ति के राही मुमुक्षु को अविनाशी दौलत भर दे।

منتر نمبر ۵۸۰ کھنڈ ۱۱

## دِلی عقیدت سے اُسے دھارن کرو!

आ सोता परि षिञ्चताश्वं
न स्तोममप्तुरं रजस्तुरम् ।
वनक्रक्षमुदप्रुतम् ॥३॥

ہے عابد و عارفو! آپ آنند رس کو بہانے والے، حمد و ثنا کے لائق، زندگی دینے والے، بل داتا، کام کرودھ وغیرہ کی طرف ترغیب دینے والے رجوگن کو مٹا کر علم عرفان کی روشنی کو دینے والے، نجات کے رہنما، سب جگہ موجود پرماتما کو دل میں ظاہر ظہور کر کے دلی عقیدت سے اُسے دھارن کرو۔

بل داتا گیان کی جوت کو دیتا جلا ہر کس میں جو
اُس کو پرگٹ کر عارفو دل میں، اُسے دھارن کرو

580 अत्यन्त श्रद्धा से उसे धारण करो

हे उपासको! आप आनन्द रस को बहाने वाले अर्चनाओं के योग्य, प्राण दाता, बल दाता, रजोगुण को विध्वंस कर अध्यात्मिक ज्योति को देने वाले, मोक्ष के प्रेरक, सर्वव्यापक, परमेश्वर को हृदय में प्रगट करके अत्यन्त श्रद्धा से उसे धारण करो।

बल दाता ज्ञान की जोत को देता जला मानव में जो।
उपासको ! उसको प्रगट कर हृदय में धारण करो।

منتر نمبر ۵۸۱ کھنڈ ۱۱

## عرشِ برّیں سے روشنی کو لانے والے!

स त्वं सदच्युतं सहस्रधारं
वृषभं दिवोदुहम् ।
विश्वा वसूनि बिभ्रतम् ॥४॥

خانۂ دل میں اور تمام دُنیا کے باسی سالنسارک عیش وعشرت سے چھڑانے والے، بے شمار لوک لوکانتروں کو دھارن کرنے والے، آنندرس کو برسانے اور دیولوک سے روشنی کو لے آنے والے، تمام زر و مال کے مالک واحد بھگوان کو ہے عابدو! اپنے بھگتی رسوں سے سینچ دو۔

ے دُنیا کے ہر دل کے باسی آنند رس برساتے ہیں
دیولوک سے جیوتی کو لا دھرتی کو چمکاتے ہیں

581 द्यौ लोक से ज्योति को लाने वाले

प्रत्येक हृदय और सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड के वासी संसारिक भोगों से छुड़ाने वाले ! असंख्य लोकों के धारण कर्ता, आनन्द रस को वर्षाने और द्यौ लोक से प्रकाश को ले आने वाले, सब सम्पदाओं के एक अधिपति भगवान को, हे उपासको ! अपने भक्ति रसों से सींच दो।

सब हृदयों के वासी ईश्वर आनन्द रस बरसाते हैं।
देवलोक से ज्योति को ला भूलोक चमकाते हैं।

---

منتر نمبر ۵۸۲ کھنڈ ۱۱

## شریروں کا نرماتا

स सुन्वे यो वसूनां यो
रायामानेता य इडानाम् ।
सोमो यः सुक्षितीनाम् ॥५॥

جو تمام زر و مال، سب کے پرانوں، سُوریہ وغیرہ لوکوں، سبھی دھرتیوں، سبھی علموں کا مخزن اور غلّہ وغیرہ کو حاصل کراتا ہے، جو عجیب و غریب اجسامات کا معمار ہے وہ سومیہ پرماتما دل کے اندر ہی پرگٹ کیا جاتا ہے۔

؎ سب زَر و مال اَور پرانوں سے ہے جیون داتا ہم سب کا
اُس کو دِل میں ہم پرگٹ کریں معمار ہے جو اِن جسموں کا

582 शरीरों के निर्माता

जो सभी सम्पदा और सब के प्राणों को देता है सूर्यादि लोकों, सभी धरतियों, सब ज्ञानों का स्रोत और अन्न आदि को प्राप्त कराता है। भिन्न-2 प्रकार के अद्भुत शरीरों का निर्माता है। वह सोम परमात्मा हृदय के अन्दर ही प्रगट किया जाता है।

सब धन दौलत और प्राणों से है जीवन दाता हम सब का।
उसको हृदय में प्रगट करें जिसने है हमको जन्म दिया।

---

منتر نمبر ۵۸۳ کھنڈ ۱۱

## موکھش کی راہ دِکھانے والے

त्वं श्रां३क्क दैव्यं
पवमान जनिमानि द्युमत्तमः।
अमृतत्वाय घोषयन् ॥६॥

جنم اَور موت کا وید کے گیان سے وِدھان کرنے والے، پوِتر تا کے داتا پیارے پرماتمن! آپ ہی روزِ اوّل سے سمپُورن گیان کی روشنی سے منوّر کرنے والے، موکھش کی راہ دِکھانے والے دِویہ سوروپ یعنی نُورالحق ہیں!

؎ جنم اَور موت کے پنجے سے چُھڑانے والے
گیان دیپک سے رہِ موکھش دِکھانے والے

583 मोक्ष मार्ग दिखाने वाले

वेद के ज्ञान से जन्म और मृत्यु का विधान करने वाले पावन कर्ता प्यारे परमात्मन्! आप ही सृष्टि के आदि में ज्ञान की ज्योति से प्रकाशमान करने वाले मोक्ष का मार्ग दिखाने वाले दिव्य स्वरूप हैं।

जन्म और मौत के पंजे से छुड़ाने वाले ।
मोक्ष के मार्ग की ज्योति को दिखाने वाले ।

---

منتر نمبر ۵۸۴ کھنڈ ॥

## یہ وُہی پَرماتما ہے

एष स्य धारया सुतोऽव्या
वारेभिः पवते मदिन्तमः ।
क्रीळन्नूर्मिरपामिव ॥७॥

یہ وہی پرماتما ہے جو ہر ایک دِل میں بھی ہے اوَر برہمانڈ میں بھی، دُکھوں میں پھنسانے والے بھوگوں سے چُھڑانے کے لئے ظاہر ہوکر آنند رس دھارا سے حاصل ہوتا ہے، وہ ہی ہماری پرارتھناؤں کو سُننے کا ادھیکاری ہے، جو دُنیا میں ایسے کھیل رہا ہے، جیسے پانی کی لہریں!

ے ہے وہی سوامی جگتی تل کا جو ہے دِل میں برہمانڈ میں بھی
دُکھ بھوگ سے چُھڑوانے کیلئے جو کھیل رہا جل لہروں سی

**584** **यह वही परमात्मा है**

जो प्रत्येक हृदय में भी है ब्रह्माण्ड में भी, दुःख भोगों में फंसाने वाले दुरित कर्मों से छुड़ाने के लिए आनन्दमयी रसधारा से प्राप्त होता है वह ही हमारी प्रार्थनाओं को श्रवण करने का पात्र है जो विश्व में ऐसे क्रीड़ारत है जैसे जल की लहरें ।

वही है स्वामी जगती तल का हृदय में है ब्रह्माण्ड में भी
दुःख भोग से छुड़वाने के लिए जो खेल रहा जल लहरों सी ।

---

منتر نمبر ۵۸۵ مَن اَور اِندریوں کے دوشوں کو نَشٹ کریں کھنڈ ॥

य उस्रिया अपि या अन्तरश्मनि

निर्गा अकृन्तदोजसा ।
अभि व्रजं तत्निषे गव्यमश्व्यं
वर्मीव धृष्णवा रुज ॥८॥[५।११]

جو پرماتما اُوشا کی کرنوں کو اپنی عظیم طاقت سے نکال کر چاروں طرف روشنی
کو پھیلا دیتا ہے اور بادلوں کو کاٹ کر پانی کو نکال زمین پر گراتا ہے، اس طرح جو
ارض و سما کو ہرا بھرا وسیع ترین کر دیتا ہے، ایسے ہے پرمیشور! آپ ہمارے من
اور اندریوں میں ہونے والے بگاڑ کو وِنشٹ کر دیجئے، جیسے فوجوں کا کمانڈر اپنے
دشمنوں کا صفایا کر دیتا ہے، ہے اوم پاپ ناشک اِن سے ہماری رکھشا کیجیے!

سورج سے شعاعوں کو لے کر میگھوں سے پانی برسا کر
کی ہری بھری دُنیا جیسے دو پاپ مِٹا دیسے آ کر

## 585 मन और इन्द्रिय दोषों को नष्ट करे

जो परमात्मा उषा की किरणों को अपनी महानशक्ति से सूर्य से निकाल कर चहुं ओर प्रकाश को फैला देता है और मेघों को काट कर जल को निकाल भूमि पर गिरा सारे भूलोक को हरा भरा कर देता है। ऐसे हे परमेश्वर! आप हमारे मन और इन्द्रियों में होने वाले विकारों को नष्ट कर दीजिए जैसे सेनापति अपने शत्रुओं का सफ़ाया कर देता है। हे ओम् पापनाशक इन से हमारी रक्षा कीजिए।

सूरज से किरणों को लेकर मेघों से पानी बरसा कर,
की हरी भरी दुनियां जैसे दो पाप मिटा वैसे आकर।

# آرنیہ کانڈ ۔ چھٹا ادھیائے

منتر نمبر ۵۸۶ کھنڈ ۱

## اَرض وسَما کے مالک

इन्द्र ज्येष्ठं न आ भर ओजिष्ठं पुपुरि श्रवः ।
यद्दिधृक्षेम वज्रहस्त रोदसी
उभे सुशिप्र पप्राः ॥१॥

عظیم طاقتوں کے مالک، بُرائیوں کے ناشک، دولت ہائے دُنیا کے مالک پرمیشور! ہمارے لئے عظیم الشان جاہ وجلال، زر ومال اَور روحانی دولت یوگ دھن کو دیجئے، جس کے لئے ہم شوق رکھتے ہیں، آپ ارض وسما دونوں میں بھرپُور ہو رہے ہیں، ہمیں بھی آنند بھوگ سے بھر دیجئے!

ے ارض وسَما میں بھر رہے افضل واعلےٰ تر پربھو
خوشحال جس سے ہوں سدا زر مال ایسا دو پربھو

## अध्याय 6 आरण्य काण्ड खण्ड 1

### 586 पृथ्वी और द्यौ लोक के स्वामी

हे इन्द्र परमेश्वर हमें ऐसा कीर्तिमान कीजिए कि जिस से हम यशस्वी हों हम योग मार्ग पर बढ़ते जाएं जिस की हमें तीव्र इच्छा रहती है अपने न्याय वज्र के द्वारा पापों के विनाशक ईश्वर आप भू लोक और द्यो लोक दोनों में भर रहे हैं हमें भी सांसारिक और पारलौकिक आनन्द को दीजिए ।

भर रहे भू लोक में द्यौ लोक में प्यारे प्रभो ।
भोग योग में तृप्त हों ऐसी कृपा कर दो विभो ।।

منتر نمبر ۵۸۷ کھنڈ ۱

## آتم سَمَرپن کرنے وَالوں کو آنند کر دیتا ہے!

२ ३ २ ३ १ २ ३ १र २र
इन्द्रो राजा जगतश्चर्षणीनामधि
३ २ ३ १ २ ३ १ २
क्षमा विश्वरूपं यदस्य ।
१ २ ३ २ ३ १ २ ३
ततो ददाति दाशुषे वसूनि
२ ३ २ ३ १ २ ३ २
चोदद्राध उपस्तुतं चिदर्वाक् ॥२॥

وہ اِندر راجہ ہے جگت میں بسنے والے تمام انسانات وغیرہ کا، دھرتی پر جو دھن مال وغیرہ ہے، وہ سب کچھ اُسی ایشور راجہ کا ہے، ان دولتوں کو وہ اُن کو دیتا رہتا ہے، جو اپنے آپ کو اُس کے حوالے یا اُس کی نیاز نذر کرتے رہتے ہیں۔ من چاہی روحانی دولت کو بھی اُنہیں کو دیتا رہتا ہے۔

ے وہ ہے اِندر جگت کا راجہ اُن کو سب کچھ دیتا جاتا
شرن میں اُن کی جو جاتے ہیں اندر پربھو بھرتا جاتا

### 587 आत्म समर्पित को आनन्दित कर देते हैं

वह इन्द्र राजा है विश्व जगत का और प्राणीमात्र का। धरती पर जो सम्पदायें है वह सब उसी परमेश्वर राजा की हैं। इन सम्पदा को वह उन्हें देता रहता है जो शरणागत होकर उस को आत्म समर्पण कर देते हैं। उनके लिए मन चाही अध्यात्मिक सम्पत्ति भी परमेश्वर उनको दे देता है।

वह है इन्द्र जगत का राजा उनको सब कुछ देता जाता।
शरणागत में उनको जो जाते हैं वह भरता जाता ॥

---

منتر نمبر ۵۸۸ کھنڈ ۱

## اِسی دُنیا سے ہی اِیشور موکھش آنند دیتا ہے!

२ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २उ ३ २३क २र
यस्येदमा रजोयुजस्तुजे जने वनं स्वः ।
१ २ ३ १ २ ३ २
इन्द्रस्य रन्त्यं बृहत् ॥३॥

تمام لوک لوکانتروں میں آپسی تعلق جوڑنے والے جس پرماتما کا خوبصورتیوں سے بھرا یہ دُنیا رُوپی باغ ہرا بھرا ہو رہا ہے، اسی کے ذریعے سے ہی وہ محافظِ کُل پرماتما عارفوں کو مُکتی یا نجات کا مہان سُکھ بخشش کرتا ہے۔

ے اِس رنگ رنگیلی دُنیا کا نِرمان کیا جس ایشور نے
اِسکے ہی ذریعے موکھش آنند بھگتوں کو دیا جگدیشور نے

588 संसारिक मार्ग से ही मोक्ष की प्राप्ति

सभी लोक लोकान्तरों में परस्पर सम्बन्ध जोड़ने वाले, जिस परमात्मा का सौंदर्य पूर्ण यह विश्व बग़ीचा लह लहा रहा है। इसके द्वारा ही वह सर्व रक्षक भगवान, मुमुक्षु व उपासकों को मोक्ष प्रदान करता है।

अद्‌भुत सुन्दर सृष्टि का निर्माण किया जिस ईश्वर ने ।
इसके ही द्वारा मोक्ष आनन्द भक्तो को दिया जगदीश्वर ने ।

---

منتر نمبر ۵۸۹ کھنڈ ۱

## تینوں بندھنوں کی گرفت سے چُھڑائیے

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १र २र ३ १
उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं
२ ३ १ २
वि मध्यमं भथाय ।
१ २ ३ २ ३ १र
अथादित्य व्रते वयं
१र ३ २ ३ १ २
तवानागसो अदितये स्याम ॥४॥

ہے ورون بُرائیوں کو نکالنے والے اعلیٰ ترین ایشور! ہم سے اُتم، درمیانے اور نچلے تینوں طرح کی گرفت کو دُور کیجئے۔ آپ اوِدیا، اندھکار کو دُور کرنے والے آدتیہ مہان سُورج ہیں،

آپ کی کرپا سے ہم اِن تینوں گرفتوں سے چھوٹ کر گناہوں سے مبرّا، پاکیزہ، شُدھ ہو کر آپ کے ویدک برتوں (قواعد و ضوابط) میں چلتے ہوئے موکھش کے دائمی سُکھ آنند کو حاصل کرنے کے لائق بن سکیں۔

نوٹ:۔ سَتھُول (کثیف)، سوکھشم (لطیف) اور کارن (بنیادی) تینوں اجسام کے بندھن (۱) اوِدیا (جہالت)، (۲) راگ دویش وغیرہ، (۳) اسمتا یعنی ہمیشہ جیتے رہنے کی خواہش۔ (۱) عقل، (۲) نفس اور (۳) حواسِ خمسہ اِن تینوں سے چھوٹ کر بھگوان کے نیموں میں چلتے ہوئے ہی مُکتی یا نجات کے قابل ہو سکتے ہیں!

ے اُتم مدھیم ادھم ہمارے۔ کاٹو بندھن ورُن پیارے

## 589 तीनों बन्धनों से मुक्त कीजिए

पाप निवारक वरुण परमेश्वर ! हमें उत्तम मध्यम और अधम तीनों बन्धनों से मुक्त कीजिए। आप अविद्या अन्धकार को दूर करने वाले सहस्रों सूर्य के भी महान सूर्य हैं। आपकी कृपा से हम इन तीनों से छूट कर पाप रहित शुद्ध पवित्र होते हुए आप के वैदिक व्रतों को धारण कर मुक्ति के शाश्वत आनन्द को प्राप्त कर सकें।

टिप्पणी : स्थूल सूक्ष्म और कारण तीनों शरीर के बन्धन और (1) अविद्या (2) राग द्वेष आदि (3) अस्मिता अर्थात् मृत्यु का भय और सदा जीने की इच्छा। तथा बुद्धि, दस इन्द्रियां और मन इन तीनों के पाप बन्धनों से छूट कर ईश्वरीय नियमों में चलते हुए ही मोक्ष हो सकता है।

उत्तम मध्यम, अधम हमारे।
काटो बंधन वरुण प्यारे॥

---

منتر نمبر ۵۹۰ کھنڈ ۱

## ہماری فتوحات قابلِ تعریف ہوں!

त्वया वयं पवमानेन सोम भरे
कृतं वि चिनुयाम शश्वत् ।
तन्नो मित्रो वरुणो मामहन्तामदितिः
सिन्धुः पृथिवी उत द्यौः ॥५॥

جگت پِتا پرماتما! آپ ہمیں پاک وصاف بنا کر نیکی اور بدی کے جھگڑوں میں اپنی مدد سے ہی فتوحات دِلاتے ہیں، ایسی فتح یابیاں ہم ہمیشہ کرتے رہیں، جس سے ہمارے دوست، قابلِ تعظیم اُستاد، زمین پر بسنے والے سبھی ذی روح، ہمارے دِلوں کے سمندر، دھرتی ماتا کی طرح اَنّ سے پالن کرنے والے ماتا پِتا اور روشنِ عالم بزرگوار ہماری اِن فتوحات کی تعریف کرتے ہوئے ہمارے حوصلے بلند کرتے رہیں۔

ے
پاک عالم سوم جو دیتے ہیں فتح یابیاں
نیک و بَد کے جھنجھٹوں پر ہوتی ہیں وہ حاویاں

## 590 हमारी विजय यात्राएं प्रशंसनीय हों

जगत पिता परमात्मन् ! आप हमें शुद्ध पवित्र बना कर देवासुर संग्राम में हमें विजय दिलाते हैं। ऐसी विजय यात्रा आप की कृपा से हम सदा करते जाएं, जिस से हमारे मित्र, आदरणीय आचार्य भूमि माता के समान अन्नादि से पालन करने वाले माता पिता, धरती पर बसने वाले सभी प्राणी और विद्या आदि सत्य ज्ञान से आयुष्मान विद्वान, हमारी इन विजय यात्राओं की प्रशंसा करते हुए उत्साह बढ़ाते रहें।

शांत सोम स्रोत ईश्वर जय कराते जो हमारी ।
देवासुर संग्राम से कर मुक्त, देते शांति प्यारी ॥

منتر نمبر ۵۹۱ کھنڈ ۱

## عارفوں کو اِیشور کی ہدایت

इमं वृषणं कृणुतैकमिन्माम् ॥६॥

بدی اور نیکی میں فتح حاصل کرنے والے عابدو! اِن فتوحات کے لئے سُکھوں کی کی بارش برسانے والے مجھ خدا وند کریم کو ہی اپنا واحد سچا دوست اور رہنما سمجھو!

شعر
ہے عارفو ملی ہے جو تم کو کامرانی
بخشش ہے یہ میری تم پہ ہے نگہبانی

591

### भगवान का उपदेश

देवासुर संग्राम में विजय प्राप्त करने वाले उपासको ! इन विजयों के लिए सुख वर्षक मुझ न्यायकारी दयालु परमात्मा को ही अपना अद्वितीय सच्चा सखा और प्रेरक समझो ।

हे भक्त जन मिली है जो तुमको विजय रानी ।
वरदान है यह मेरा है तुम पे निगहबानी ।

---

منتر نمبر ۵۹۲ کھنڈ ۱

## دَولتِ نجات کے داتا

स न इन्द्राय यज्यवे वरुणाय मरुद्भ्यः ।
वरिवोवित् परिस्रव ॥७॥

ہے پربھو! آپ ہمارے اندر بیٹھ کر یوگ یگ کی طرف مائل کرنے والے ہیں نَدیوں سے چھڑا کر ہماری بہبودی کے لئے زندگی بخشش ہو کر دائمی آنند کی دھارا کو بہاتے رہیں کیونکہ آپ ہی دولتِ نجات کے داتا ہیں۔

شعر
یوگ دھن سے موکش تک پہنچانے ہو بھگوان ہیں ۔ آپ کی بخشش سے آنند کی دھاریں بہیں

**592 मोक्ष दाता**

हे प्रभु आप अर्न्तयामी रूप हो कर अन्दर बैठे हुए हमें योग मार्ग की ओर प्रेरणा देते रहते हैं। कृपया पापों से छुड़ा कर हमारी उन्नति के लिए प्राणदाता रूप में हमारे अन्दर आनन्द की धारा को सदा बहाते रहें। आप ही मोक्ष सम्पदा के दाता हैं।

योग धन से मोक्ष तक पहुंचाते हो भगवान हमें
आप के वरदान से आनन्द की धारें बहें ॥

---

منتر نمبر ۵۹۳ **بھگوان کی دولتوں کو بانٹ کھائیں!** کھنڈ ۱

३ १र २र ३१उ ३ २ ३ १ २
**एना विश्वान्यर्य आ द्युम्नानि मानुषाणाम् ।**

१ २
**सिषान्सतो वनामहे ॥८॥**

شانتی کے ساگر پرماتما! ہم آپ کے عطا کئے غلّہ اور سبھی زر و مال کو آپ کی ہی نذر کے لئے سب کو بانٹتے ہوئے مل کر اسے بھوگ کریں اور آپ کی عبادت کرتے رہیں۔

ہم سب مانش آپ کے دھن کو، پریم سے بانٹیں سب جن جن کو
مل کر کھائیں اور کھلائیں، بھگت بنیں تیرے گن گائیں

**593 भगवान की सम्पदा को बांट कर खाएं**

शांत रूप परमेश्वर ! हम आपके प्रदान किए धन धान्य को आप के ही समर्पण कर सब को बांटते हुए मिल कर इसे भोग करें और आपकी भक्ति में लीन रहें।

हम सब मानुष्य आपके धन को प्रेम से बांटें सब जन-2 को।
मिल कर खाएं और खिलाएं भक्त बनें तेरे गुण गाएं।

---

کھنڈ ۱ منتر نمبر ۵۹۴

## بھگوان کا اُپدیش ہے!

३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
अहमस्मि प्रथमजा ऋतस्य पूर्वं
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
देवेभ्यो अमृतस्य नाम ।
२ ३ १ २ ३ २उ
यो मा ददाति स
३ १ २ ३२उ ३ १ २ ३ १ २
इदेवमावदहमन्नमन्नमदन्तमद्मि ॥६॥[६।१]

کہ مَیں ہی سَتیہ گیان (صحیفۂ الٰہی) کا سب سے پہلے جنم داتا ہوں، سُورج، چندر وغیرہ دیوتاؤں سے بھی مَیں پہلے ہوں، موکھش کا دینے والا ہوں، جو عابد اپنے کو میرے حوالے کر دیتا ہے، وہی میرے وصل کو حاصل کر لیتا ہے، اُس کی مَیں رُوحانی خوراک بن جاتا ہوں، اور جو صرف قُدرتی غلّے اور دھن دَولت کو بھوگتا رہتا ہے اُسے مَیں کھا جاتا ہوں۔ یعنی وہ زندگی اور موت کے چکر میں ہمیشہ چلتا رہتا ہے۔

ے ایشور کا اُپدیش ہے لوگو! مَیں دیوؤں کا دیو ہُوں پہلے
نذر مجھے اپنی کر کے تُم جنم مرن سے رہو اکیلے

**594 परमेश्वर का वाक्य है**

कि मैं ही सत्य ज्ञान का सर्वप्रथम जन्म दाता हूं। सूर्य चन्द्रमा आदि देवों से भी पहले और मोक्ष का देने वाला हूं। जो उपासक मुझे समर्पित हो जाता है, वही मुझे पा लेता है। मैं ही उस का अन्न बन जाता हूं और जो केवल प्राकृतिक धन धान्य को भोगता रहता है उसे मैं खा जाता हूं। यानि वह जीवन मरण के जाल में फँसा रहता है।

ईश्वर का उपदेश है लोगो ! मैं देवों का देव हूं पहले।
मुझे समर्पित होकर के तुम जन्म मरण से रहो अकेले ॥

منتر نمبر ۵۹۵ تینوں فطرتوں میں رُوحانی نور کھنڈ ۲

त्वमेतदधारयः कृष्णासु रोहिणीषु च ।
परुष्णीषु रुशत् पयः ॥१॥

ہے پرمیشور! آپ نے ہمارے اندر تموگن، رجوگن اور ساتوک گنوں (اوصافِ حمیدہ) میں گیان کی روشنی کو دینے والا دودھ بھر رکھا ہے۔

تشریح:- تینوں فطرتوں تم، رَج اور ستو میں ساتوک اوصاف تو ہوتے ہی ہیں، لیکن وہ اُبھرتے ہیں گیان کی کمی بیشی سے، گیان کی روشنی بڑھ جانے پر ستو گُن دوسروں سے اُوپر آجاتے ہیں اور یوگ کی مشق سے تمَ اور رَج یعنی بُرے، ناپاک اور انتہائی غصیل خیالات دب کر ستو گن یعنی اوصافِ حمیدہ چمک اُٹھتے ہیں، جس سے بھگوان کے مِلن کا راستہ عارف کے لئے صاف ہو جاتا ہے۔

ع
فطرتیں انسانی تینوں جس میں جکڑا ہے منش
گیان کی شمع کو روشن کرکے تر جاتا منش

595 प्रकृति के तीन गुण खण्ड 2

इन्द्र परमेश्वर आपने हमारे अन्दर तमोगुण, रजोगुण और सात्विक गुणों में ज्ञान प्रकाश रूपी दूध भर रखा है ।

व्याख्या—इन तीनों गुणों में सात्विक भाव ज्ञान की न्यूनता अधिकता से दबते और उभरते रहते हैं । ज्ञान की ज्योति बढ़ जाने पर सत्व गुण दूसरों से ऊपर आ जाते हैं और योगाभ्यास से तम और रज यानि अपवित्र ओर अशुभ पापमय क्रोधी चित्त वृत्तियां या विचार दब कर सत्व गुण चमक उठते है जिससे प्रभु मिलन का मार्ग साफ हो जाता हे ।

प्रकृति के तीन गुण जिन में यह जकड़ा है मनुष्य ।
ज्ञान की ज्योति जला तर जाता है इन पर मनुष्य ॥

منتر نمبر ۵۹۶ کھنڈ ۲

## یوگی وِدوان رُوحانیت کی شمع کو جلائے رکھیں

अक्रुरुचदुषसः पृश्निरग्रिय
उक्षा मिमेति भुवनेषु वाजयुः ।
मायाविनो ममिरे अस्य मायया
नृचक्षसः पितरो गर्भमादधुः ॥२॥

سُورج کی طرح سب طرف جس کا منہ ہے، اُس روشن بالذّات پرماتما نے آغازِ دُنیا میں رُوحانی نُور اور قدرتی اُوشا کی روشنی کو بھی چمکایا اور وید گیان کا صحیفہ عطا کیا، لوک لوکانتروں میں چلنے کی طاقت بخشی، جس سے عارف اور یوگی وِدوان بُدھی مان یا دانشور بنتے ہیں، وہی یوگی علمِ عرفان کو پا کر سب لوگوں کے لئے رُوحانیت کو کھولتے ہیں۔ اُنہی کے گربھ رُوپی دِلوں یا منوں میں بھگوان سدا بھرا رہتا ہے۔

؎ دُنیا کو چلانے والے پربھوُ یوگی کو گیان سے بھر دیتے
اُس شمعِ نُور کو پا کر وہ سب کا کلیان ہیں کر دیتے

## 596 योगी विद्वान अध्यात्म प्रकाश देते रहें

सूर्य की भांति सर्वत्र जिस का मुख है उस ज्योति स्वरुप परमेश्वर ने सृष्टि के आरम्भ में अध्यात्म प्रकाश और प्राकृतिक उपा को भी रोशन किया। तथा वेद ज्ञान का उजाला किया। लोक लोकान्तरों में भ्रमण की शक्ति दी ; जिससे उपासक विद्वान और बुद्धिमान बनते हैं। वही योगी अध्यात्म का प्रकाश सब के लिए देते रहें जिन के गर्भ रुप मनों में भगवान सदा भरा रहता हैं।

संसार चलाने वाले ईश योगी को ज्ञान से भर देते।
उस ज्योति को पाकर के वे सब का कल्याण है कर देते ॥

منتر نمبر ۵۹۷ ہمارے وسائل کے ذریعے ہی کھنڈ ۲

## ایشور ہمیں بدی سے چھڑاتا ہے!

इन्द्र इद्धर्योः सचा सम्मिश्ल आ वचोयुजा ।
इन्द्रो वज्री हिरण्ययः ॥३॥

پرمیشور ہی اپنے ازلی قانونِ قدرت کے ذریعے حواسِ خمسہ یعنی گیان اور کرم اندری رُوپی گھوڑوں کے ساتھ اُن کے کاموں میں ساتھی بن کر ایسا گھُل مل جاتا ہے، کہ جس سے بدی پر اپنی طاقت سے حاوی ہو کر ہمیں چمتکاری معلوم ہوتا ہے، مثلِ معجزہ۔

کام کارُو اِندریوں کے ساتھ مل جاتا ہے اِیش
بدیوں پر قابو جما اُن سے بچا لیتا ہے اِیش

**597 इन्द्रिय मन द्वारा ही ईश्वर हमें निष्पाप करता है**

परमेश्वर ही अपने विधान के द्वारा ज्ञान और कर्म इन्द्रिय रुपी घोड़ों के साथ उनके कर्मों में साथी बन कर ऐसा घुल मिल जाता है कि जिस से पापों पर विजय प्राप्त कर हमें चमत्कारी प्रतीत होता है ।

काम कारू इन्द्रियों के साथ मिल जाता है ईश ।
पापों पर सत्ता जमा उनसे बचा लेता है ईश ।।

---

منتر نمبر ۵۹۸ کھنڈ ۲

## نیکی اور بدی کی جنگ میں ہمارے محافظ بنیں

इन्द्र वाजेषु नोऽव सहस्त्रप्रधनेषु च ।
उग्र उग्राभिरूतिभिः ॥४॥

ہے اِندر! ہر وقت اندر چلنے والے دیو اسُر سنگرام (نیکی بدی کی جنگ) میں اور ہزاروں ایسے سنگراموں میں آپ ہماری رکھشا کیجیے۔ آپ بُرائیوں کو روندنے

کے لئے اُگر روپ ہیں، اِنہی طوفانی طاقتوں کے ذریعے ہماری حفاظت کیجیے۔

ے دیواسُر سنگرام کے جھگڑے، چلتے رہتے گھر کے تگڑے
اِن سے ایشور ہمیں بچاؤ، اپنا اُگر رُوپ دکھلاؤ

598 देवासुर संग्राम में हमारे रक्षक हों

हे इन्द्र ! हर समय अन्दर चलने वाले देवासुर संग्राम में और हजारों ऐसे संग्रामों में आप हमारी रक्षा कीजिए। पापों को पदाक्रान्त करने के लिए आप उग्र रुप हैं इन्हीं उग्र शक्तियों के द्वारा ही हमारी रक्षा कीजिए।

देवासुर संग्राम के झगड़े चलते रहते घेरे तगड़े।
इनसे ईश्वर हमें बचाओ उग्र रूप अपना दिखलाओ ॥

---

منتر نمبر ۵۹۹ **پرمیشور یگیوں میں افضل ترین یگیہ ہے** کھنڈ ۲

प्रयश्च यस्य संप्रथश्च
नामानुष्टुभस्य हविषो हविर्यत् ।
धातुर्द्युतानात् सवितुश्च विष्णो
रथन्तरमा जभारा वसिष्ठः ॥५॥

جس پرمیشور کا نام پرتھ اور سپرتھ ہے یعنی وسیع ترین سب اطراف میں پھیلاؤ ہے، جو یگیوں میں افضل ترین یگیہ ہے۔ جس کی آہوتی آتما اگنی میں پڑنے سے ہی یہ منوّر ہو سکتی ہے، اُس گیان کے علمبردار، روشنی کے مینار ہر جگہ حاضر ناظر سب کو پریرنا دینے والے پرمیشور میں عارف، یوگی دھیان لگانے سے ہی اِس شریر رُوپی گاڑی کے ذریعے اِس بھوساگر یعنی زندگی موت کے جھنجھٹوں کو پار کر لیتا ہے۔

ے پھیلاؤ ہر طرف ہے، یگیوں کا یگیہ افضل
اُس میں رما کے دُھونی تر جاتا یوگی افضل

**599 यज्ञों में परम यज्ञ परमेश्वर है**

जिस परमेश्वर का नाम प्रथ सप्रथ है अर्थात् विशालतम जिस का फैलाव है वही यज्ञों में परम यज्ञ है। और जिस की हवि रुप आहुति आत्म अग्नि में पड़ने से ही यह आत्मा ज्योतिमय हो सकती है उस ज्ञान ज्योति के स्तम्भ सर्वव्यापक और सर्व प्रेरक परमेश्वर में योगी उपासक ध्यान लगाने से ही इस शरीर रुपी रथ के द्वारा भव सागर से तर जाता है।

यज्ञों का यज्ञ ईश्वर फैला हुआ है सब जा।
उस में रमा के धूनी योगी है भव से तरता ॥

---

منتر نمبر ۶۰۰ **ہمارے خانۂ دِل میں ظاہر ظہور ہوں** کھنڈ ۲

३ १ २उ   ३ १ २ ३ २ ३ १ २
**नियुत्वान् वायवा गह्ययं शुक्रो अयामि ते ।**
१ २   ३ २ ३२
**गन्तासि सुन्वतो गृहम् ॥६॥**

ہوا کے سمان سب کو زندگی دینے والے پرمیشور! آپ ہزاروں لاکھوں طاقتوں کے مالک ہو، نوازش مان کر میرے اندر ظاہر ظہور ہوویں۔ آپ کی نظرِ کرم سے میری زندگی پاک و صاف ہے۔ اور مجھے یہ یقین بھی کامل ہے کہ آپ اپنے عابد کے خانۂ دِل میں ضرور پہنچتے ہیں۔

ے یہ یقین کامل ہے مجھ کو تُم بھگتوں کے گھر جاتے ہو
نظرِ کرم سے اپنی اُن کے سارے کشٹ مٹا آتے ہو

**600 हमारे हृदय मन्दिर में प्रगट होवें**

वायु के समान सबके प्राणधार परमेश्वर ! आप असंख्य शक्तियों के स्वामी हैं कृपा करके मेरे अन्दर प्रगट होवें, आपकी दयालुता से मेरा हृदय शुद्ध पवित्र है और मुझे यह निश्चय है कि आप अपने उपासक के हृदय मन्दिर में अवश्य ज्योतिर्मय होते हैं।

यह निश्चय पक्का है मुझको तुम भक्तों के घर जाते हो।
दया दृष्टि से अपनी उनके सारे कष्ट मिटा आते हो॥

---

منتر نمبر ۶۰۱ ارض وسما کو پیدا کر کے پھیلانے والے کھنڈ ۲

१२ २२ ३ १ २ ३ १ २
यज्जायथा अपूर्व्य मघवन् वृत्रहत्याय।
१ २ ३ १ २ ३ २ १
तत् पृथिवीमप्रथयस्तदस्तभ्ना
३ १२ २
उतो दिवम् ॥७॥[६१२]

ہے ازلی واحد لاشریک پرمیشور! آپ پرلے کے اندھکار کو مٹانے کے لئے ارض وسما کو پیدا کر کے اُس کو توسیع دیتے ہیں اور دونوں پرتھوی اور دیو کو دھارن بھی کرتے ہیں۔

ے اندھکار پرلے کا چیر کر سرشٹی کو جب کرتے ہو
پیدا کر کے ارض وسما کو وسعت اِن کی کرتے ہو

601 द्यौ और पृथ्वी को फैलाने वाले

अनादि अद्वितीय परमेश्वर आप प्रलय के अन्धकार को मिटाने के लिए द्यौ और पृथ्वी को उत्पत्ति करके उसको सब ओर फैलाते हो और इनको धारण भी करते हो।

अन्धकार प्रलय का चीर कर सृष्टि को जब करते हो।
द्यौ और पृथ्वी पैदा कर फलाव इन का करते हो॥

---

منتر نمبر ۶۰۲ یرشم تیج یا اپنا خدائی نور بخشیں! کھنڈ ۳

१ ३ २ ३ २ ३ १२ २२ ३ २ ३ १२ २२
अपि वर्चो अथो यशोऽथो यज्ञस्य यत्पयः।
३ २ ३ १ २ ३ १२ २२
परमेष्ठी प्रजापतिर्दिवि द्यामिव दृंहतु ॥१॥

روح کے اندر روح پرورسب کا پالک پرمیشور اپنا خدائی نور بخشش کر کے یوگ دھیان کے ذریعے میرے اندر نجات کے جذبہ کو مضبوط کر دیں، ایسے جیسا آسمان میں سورج اور تاروں کو مضبوطی سے باندھ رکھا ہے۔

نورِ تجلّی دو اپنا خداوند
مکتی کا دل میں لگا دیجئے پیوند

**602** **ब्राह्म तेज स्थापित करें**

जीव में निवास करने वाला प्रजापति मुझ में ब्राह्म तेज यश और ध्यान यज्ञ के सार मोक्ष को ऐसा दृढ़ स्थापित करें जैसे लोक में सूर्य और तारागण को दृढ़ किया है।

ब्रह्म तेज अपना दो मुझको।
और मोक्ष को भी दृढ़ कर दो॥

---

منتر نمبر ۶۰۳ — کھنڈ ۳

## مغرور انسانوں اور خیالات کو دبانے والے

**सं ते पयांसि समु यन्तु वाजाः**
**सं वृष्ण्यान्यभिमातिषाहः ।**
**आप्यायमानो अमृताय सोम**
**दिवि श्रवांस्युत्तमानि धिष्व ॥२॥**

ہے سوم جگت اُتپادک! آپ کا پوتر دان موکھش پھل ہمیں حاصل ہو، جسمانی ذہنی، روحانی اور ویریہ بل کی طاقتیں حاصل ہوں۔ آپ امرت جیو آتما (ازلی روح) کی ترقی کے لئے ہمارے مغرور برے خیالات اور مغرور انسانوں کو دبانے رہتے ہیں ازراہِ نوازش روزمرہ ہمیں نیک نامی کی شہرت بخشتے رہیئے!

سبھی طاقتیں اور موکھش کی بخشش ہم کو دو ابھی رام
مغروری اہنکاری وِرتیوں کو شکست دے کرتے ہو رام

603 **क्रूर वृत्तियों को दबाने वाले**

हे सोम जगत उत्पादक ! आपका पवित्र दान मोक्ष फल हमें प्राप्त हो, शारीरिक मानसिक आत्मिक और वीर्य बल शक्तियां प्राप्त हों । आप अमृत जीवात्मा की उन्नति के लिए हमारी अभिमानी चित्त वृत्तियों को और अभिमानी मनुष्यों को दबाते रहते हैं । कृपया प्रतिदिन हमें यश कीर्ति देते रहें ।

सभी शक्तियां और मोक्ष का दान हमें दीजे अभिराम ।
अभिमानी अंहकारी वृत्तियों को पराजय दे करते हो राम ।

---

منتر نمبر ۶۰۴ **شکریہ، صد بار ہزار بار** کھنڈ ۳

**त्वमिमा ओषधीः सोम**
**विश्वास्त्वमपो अजनयस्त्वं गाः ।**
**त्वमातनोरुर्वा३न्तरिक्षं**
**त्वं ज्योतिषा वि तमो ववर्थ ॥३॥**

سوم پرمیشور آپ نے ہی ان سبھی اَنّ وغیرہ اوشدھیوں، من (چِت) کے اندر ساتوِک شُدھ ورتیوں کو پیدا کیا، جن کے ذریعے سب کا پالن پوشن اور خیالاتِ بد کی بھی پریشانیاں دُور ہوتی ہیں، گئو آدی جانوروں اور پاکیزہ کلام وید کی بانی کو ہمارے لئے پیدا کیا۔ جس سے دودھ، گھی وغیرہ اور صحیفۂ پاک (وید بانی) کے نُور سے روشن ہو رہے ہیں، جہاں آپ نے وسیع ترین آسمان (خلا) بنایا، وہاں دِل کا آسمان (ہردیہ آکاش) بھی بنایا، جس میں ساری دُنیا بستی ہے۔

اُور دُنیا کے بیشمار ارواح کا پیار اُور محبّت رہتی ہے، اُور جہاں سُورج دیوتا کی روشنی سے اندھکار کو دُور کیا، وہاں گیان کی روشنی سے جہالت کو ہٹایا، شکریہ صد بار ہزار بار۔

ع سرچشمہ علمِ عرفاں خالق ہو سب جہاں کے
اَرض و سما کے دیووں، دُنیا کے رُوح رواں کے

604 **शत्-शत् बार धन्यवाद**

सोम परमेश्वर आपने ही अन्नादि औषधियों मन चित्त के अन्दर सात्विक शुद्ध वृत्तियों को पैदा किया जिन के द्वारा सब का पालन पोषण होकर दूषित विचार भी दूर होते हैं। गौ आदि पशुओं को और पावन वेद की वाणी को हमारे लिए दिया जिससे दूध घी आदि और वेद ज्ञान से ज्योतिरमान हो रहे हैं। आप ने ही बाहर का विशाल अंतरिक्ष और हृदय आकाश भी अन्दर ऐसा बनाया कि जिस में सारे विश्व के प्राणियों का भाई चारा और प्यार बसता है। सूर्य देवता के प्रकाश से अन्धकार को दूर किया। ज्ञान के प्रकाश से अविद्या को हटाया। शतश: धन्यवाद सहस्रश: धन्यवाद।

वेद ज्ञान के स्वामी हो मालिक खालिक पालक सब के
द्यौ पृथिवी आकाश पशु मानुष असुरों और देवों के।

---

منتر نمبر ۶۰۵ — کھنڈ ۳

## کائناتِ عالم کا پُروہت

**अग्निमीडे पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम्।**
**होतारं रत्नधातमम्** ॥४॥

پرماتما دُنیا کے یگ کا پُروہت ہے اُور اکیلا ہی اسے دھارن کر رہا ہے، دیو اُور داتا ہے، بھوگ اُور نجات دہندہ ہے، عابد کی عبادت کی نذر کو قبول

کرتا ہے، ہر ایک موسم کو بنانے والا اور سب کا سربراہ ہے، دُنیا کے سبھی رتنوں سورج، چندر، سونے، چاندی، ہیروں سے بھری دھرتی اور لعل وگوہر، جواہر موتیوں سے بھرے سمندروں کو دینے والا رتن دھام وہی ہے۔ میں اُسی کی ہی عبادت، حمد و ثنا کرتا ہوں۔

سے اگنی تم ہو یگ پُروہت جس سے چلتا ہے جگ سارا
دینے لینے والے "ہوتا" رتن دھام ہو، بھگت پُکارا

605 **जगत का पुरोहित**

परमात्मा विश्व यज्ञ का पुरोहित है और इसे धारण कर रहा है। देवों का देव और दाता है। भोग और मोक्ष को देता है उपासक की उपासना और भेंट को स्वीकार करता और प्रत्येक ऋतुओं का निर्माता है। संसार के सभी रत्नों सूर्य चन्द्रमा, सोना चांदी, हीरे मोती, लाल जवाहर से भरे समुद्रों को देने वाला रत्न धाम वही है। मैं उसकी ही उपासना करता हूं।

अग्नि ! तुम हो यज्ञ पुरोहित जिस से चलता है जग सारा
देने लेने वाले "होता" रत्न धाम हो भक्त पुकारा।

---

منتر نمبر ۶۰۶     کھنڈ ۳

## اُوم نام کی عظمت

१ २ ३ २उ ३ २ ३
ते मन्वत प्रथमं नाम गोनां
२ ३ १ २ ३ १र २र
त्रिः सप्त परमं नाम जानन् ।
१ २ ३ २ ३क २र ३ २
ता जानतीरभ्यनूषत द्या
३ १ २ ३ १र २र ३ १ २
आविर्भुवन्नरुणीर्यशसा गावः ॥५॥

وِدوان، اُپاسک، عابد، عارف ویدمیں بیان کردہ ایشور کے افضل نام "اوم" کو مانتے ہیں، ویدمنتروں کے ۲۱ چھند (۳×۷) اُسی "اوم" کو بیان کرتے ہیں، جو

اس طرح ہیں۔ گایتری، اُشنِک، انوشٹپ، برہتی، پنکتی، ترشٹپ، جگتی یہ سات
اتی جگتی، شکوری، اتی شکوری، اشٹی، اتی اشٹی، دھرتی، اتی دھرتی یہ سات اور
کرتی، پرکرتی، اکرتی، وکرتی، سنسکرتی، اتی کرتی، اُت کرتی یہ سات۔ سب مل کر
۲۱ ہیں۔

دھرتی کے باسی اوم نام کو ہی اعلےٰ وافضل جان کر جاپ کے ذریعے اُس کی
حمد وثنا کرتے ہیں۔ اس پرکار عابد و عارف نیک شہرت سے دُنیا میں عزت و آبرو
پاتے ہیں۔

۵

اوم نام سب سے بڑا اس سے بڑا نہ کوئے
جو اس کا سمرن کرے شدھ آتما ہوئے

606

## ओम् नाम की महिमा

विद्वान उपासक वेदों में लिखे ओम् नाम को ही मानते हैं वेद मन्त्रों के इक्कीस छन्द (3×7) उसी ओम् नाम का वर्णन करते हैं जो इस प्रकार हैं—(1) गायत्री (2) उष्णिक (3) अनुष्टुप (4) बृहती (5) पंक्ति (6) त्रिष्टुप (7) जगती—(1) अति-जगती (2) शक्वरी (3) शक्वरी (4) अष्टी (5) अतिअाष्टी (6) धृति (7) अति धृति—(1) कृति (2) प्रकृति (3) आकृति (4) विकृति (5) संस्कृति (6) अतिकृति (7) उत्कृति यह हैं वेद मंत्रों के इक्कीस छन्द ।

धरती के वासी ओम् नाम को ही सर्वोत्तम सर्वश्रेष्ठ जान कर जाप के द्वारा उसकी स्तुति उपासना करते हैं, इस प्रकार उपासक यश और कीर्ति को प्राप्त होते हैं ।

ओम् नाम सबसे बड़ा इस से बड़ा न कोय ।
जो इस का सिमरन करे शुद्ध आत्मा होय ॥

منتر نمبر ۶۰۷     کھنڈ ۳

## آخر تو پیارے معبود سے
## وصال ہو ہی جاتا ہے!

२ ३ १र   २र   ३   १
समन्या यन्त्युपयन्त्यन्याः
२ ३ २ ३ २ ३क २र
समानमूर्वं नद्यस्पृणन्ति ।
२ ३   २ ३   १ २
तमू शुचिं शुचयो
३ १ २ ३ १र २र ३ १ २ ३   १ २
दीदिवांसमपान्नपातमुप यन्त्यापः     ॥६॥

کئی ندیاں سفر کرتی ہوئیں اپنی منزل سمندر تک پہنچ جاتی ہیں تو کئی راستے میں رہ جاتی ہیں، اِسی طرح کئی پاکیزہ رُوحیں چلتی چلتی اپنی منزل مقصود بھگوان تک پہنچ جاتی ہیں اور کئی عبادت وغیرہ حمد و ثنا تک رہ جاتی ہیں، لیکن یہ دونوں ندیاں اور پوتر آتمائیں سچے دل سے اپنے آپ کو سمندر یا پرم پتا پرمیشور کو سونپ چکی ہوتی ہیں۔ دریں چہ شک مسلسل موت اور پھر جنم کے بعد آخر تو اپنے پیارے معبود سے وصال ہو ہی جاتا ہے!

ے   اِدھر اُدھر سے چلتی ندیاں رہ جاتیں ساگر میں ملتیں
اِسی طرح پاکیزہ رُوحیں ایشور کو ہیں پا لیتیں

### 607 अन्ततः प्यारा सखा ईश्वर मिल ही जाता है

कई नदियां यात्रा करती हुई अपने घर सागर तक पहुंच जाती हैं और कई मार्ग में रह जाती हैं। इसी प्रकार कई पवित्र आत्माएं चलती-चलती अपने घर भगवान तक पहुंच जाती हैं और कई स्तुति प्रार्थना उपासना तक रह जाती हैं। किन्तु यह दोनों नदियां और पवित्र आत्मायें सच्चे हृदय से अपने आप को समुद्र व परमपिता परमेश्वर को सौंपी जा चुकी होती हैं। इस में कुछ सन्देह नहीं। इन्हीं यात्राओं के भाग्य से अनेक बार जन्म और मृत्यु के चक्कर से छूट कर आखिर तो अपने प्यारे सखा भगवान से मिल ही जाती हैं।

इधर उधर से चलती नदियां, रह जातीं सागर में मिलती
इसी प्रकार पवित्र आत्मा रुकतीं, ईश्वर को पा लेतीं ।

---

منتر نمبر ۶۰۸ جہالت کی رات سخاوت ہوگئی کھنڈ ۳

आ प्रागाद्भद्रा युवतिरह्नः केतून्त्समीर्त्सति ।
अभूद्भद्रा निवेशनी
विश्वस्य जगतो रात्री ॥७॥

جہالت کی رات نے جوانی میں بھرپور حملہ کیا اور ہم پھنس گئے، لیکن بھر تباہی و بربادی کے نتائج سے ہوش میں آئے اور ترغیب ملی کہ اُٹھو! سحر کا تارہ نمودار ہوگیا گیان کی روشنی مل گئی، دن کا اُجالا ہوگیا سویا ہوا پرانی جگت اُٹھ بیٹھا، عارفوں کو راحت نصیب ہوئی۔ آہا! یہ نسیم سحری کی برکات۔

رات سُلاتی بڑے پیار سے اور جگانے میں کتراتی
پربھاتی تارے کو دیکھ کر نئی دُلہن سی شرما جاتی
مل جاتا بھگتوں کو سہارا۔ اِس دم ملتا پریتم پیارا

608 अविद्या रुपी रात सौभाग्य हो गई

अविद्या की रात ने युवा अवस्था में भरपूर आक्रमण किया और हम फंस गए किन्तु विनाश के परिणाम से होश में आए और प्रेरणा मिली कि उठो प्रभाती तारा निकल आया । ज्ञान ज्योति मिल गई, दिन का उजाला हो गया, सोया हुआ प्राणी उठ बैठा उपासकों का सौभाग्य जागा । ब्रह्म महूर्त में उषा आई ।

रात सुलाती बड़े प्यार से और जगाने से कतराती ।
प्रभाती तारे को देख कर नई दुल्हन सी शर्मा जाती ।
मिल जाता भक्तों को सहारा, इस क्षण मिलता प्रियतम प्यारा।

منتر نمبر ۶۰۹ کھنڈ ۳
## پرماتما کے لئے ہماری پاکیزہ بدھیاں منتظر ہیں!

३ २ ३ १ २ ३ २ ३ २उ ३
प्रत्नस्य वृष्णो अरुषस्य नू महः
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
प्र नो वचो विदथा जातवेदसे ।
३ १ २ ३ १२ २२ ३ २ ३
वैश्वानराय मतिर्नव्यसे शुचिः
१ २ ३ १ २ ३ १ २
सोम इव पवते चारुरग्नये ॥८॥

اُستادِ رُوحانیت اگیان کی روشنی کے لئے پاپ ناشک، سُکھ ورشک سب کے معبود پیارے بھگوان کا ہمیں گیان دیجئے، جو نُورِ جہاں ہے، عالمِ کُل ویدکی روشنی کو دینے والا، سب کا پاسباں، روز نیا اور راہ نما ہے۔ اُس کے لئے ہماری پوتر بدھیاں منتظر ہو رہی ہیں۔

ے اُس پیارے پروردگار نُورِ جہاں کا مِل جائے گیان
پاپوں کا ناشک سُکھ ورشک عالمِ کُل جو ہے بھگوان

### 609 हमारी पवित्र मतियां भगवान के लिए हों

हमारे आचार्य प्रवर ! ज्ञान ज्योति के लिए पाप नाशक सुख वर्षक, सब के पूज्य, प्यारे भगवान का हमें मार्ग दरशाइए, उपदेश कीजिए, जो विश्व ज्योति है, सर्वज्ञ है वेद ज्ञान दाता है, सर्व रक्षक है, प्रतिदिन नया है और हमारा नेता है उसके लिए हमारी पवित्र मतियां सदा प्रेरित रहें।

उस प्यारे परमेश्वर, विश्व की ज्योति का मिल जाए ज्ञान।
पापों का नाशक, सुख वर्षक जो आलिम कुल है भगवान ॥

---

منتر نمبر ۶۱۰ کھنڈ ۳
## کسی کے مُتعلق گھٹیا باتیں نہ بولیں!

१ २ ३ १२ २२
विश्वे देवा मम शृण्वन्तु
३ २ ३ १२ २२ ३ १२ २२ ३ १ २
यज्ञमुभे रोदसी अपां नपाच्च मन्म ।

मा वो वचांसि परिचक्ष्याणि
वोचं सुम्नेष्विद्वो अन्तमा मदेम ॥९॥

ہے پرمیشور ! نیک کاموں کے محافظ !! سارے عالم اور زمین آسمان کے اندر سبھی بسنے والے راجہ، پرجا، امیر، کبیر، فقیر ہمارے یگ آدی نیک کاموں کو دیکھیں اور سُنیں، ہم آپ کی نِندا (گھٹیا باتیں) کے کلمات کبھی نہ بولیں۔ آپ کے نزدیک رہ کر سکھی ہوں۔

۵ یگ کرتے ہم، دیکھیں سب جن اور سُنیں اِس کی بانی
بُری زبان نہ کہیں کسی سے رہیں نکٹ تیرے جگ بانی

610 निन्दित वाणी न बोलें

हे परमेश्वर सत्य कर्मों के रक्षक ! सम्पूर्ण विश्व के वासी राजा प्रजा अमीर ग़रीब हमारे यज्ञ आदि शुभ कर्मों को देखें और सुनें। हम आप की निन्दा न करें न किसी के लिए भी निकृष्ट वाणी बोलें। आप के निकट रह कर सुखी हों।

यज्ञ करते हम, देखे सब जन और सुनें इसकी वाणी।
निन्दित वाणी कभी न बोलें रहे निकट तेरे जग बानी॥

---

## نیک نام ہوؤں اور نیک نام بھگوان کو حاصل کروں

منتر نمبر ۶۱۱ — کھنڈ ۳

यशो मा द्यावापृथिवी यशो मेन्द्रबृहस्पती ।
यशो भगस्य विन्दतु
यशो मा प्रति मुच्यताम् ।
यशस्व्या३स्याः संसदोऽहं
प्रवदिता स्याम् ॥१०॥

ماں باپ کی خدمت گزاری میں نیک نام بنوں، شِشیہ اُور گورو (طالب علم اور اُستاد) مجھے نیک نام بنائیں، دھرم، گیان، شری، لکشمی (زر و مال) مجھے یش (نیکنامی) کے ساتھ حاصل ہو۔ نیک نامی میرا دامن نہ چھوڑے کبھی بدنامی نہ ہو، بالآخر یش رُوپ بھگوان مجھے پراپت ہو' اُور مَیں یش رُوپ ہو کر انسانات میں روحانی گیان کا وعظ کرتا رہوں۔

ے مات پتا شِشیہ گورو کی سیوا سے ہو یش یہ چاہوں مَیں
گیان اُور بَل دھن سب یش سے پا ایش اُپدیش سناؤں مَیں

611 **यश की प्राप्ति**

माता पिता की सेवा में यश प्राप्त करूं शिष्य और गुरु मुझे यशस्वी बनायें। धर्म, ज्ञान, श्री, लक्ष्मी मुझे यश के साथ प्राप्त हो, यश मेरा साथ न छोड़े। अपयश कभी न हो। अन्तोगत्वा यश रूप भगवान मुझे प्राप्त हो और मैं यशस्वी होकर मनुष्य समाज में अध्यात्म प्रवचन करता रहूं।

पिता मात शिष्य गुरु की सेवा से हो यश यह चाहूं मैं।
ज्ञान और बल धन सब यश से पा ईश उपदेश सुनाऊं मैं ॥

---

منتر نمبر ۶۱۲ کھنڈ ۳

## مَیں چاہتا ہُوں کہ

१ २ ३ २ ३क २र ३ १ २ ३
इन्द्रस्य नु वीर्याणि प्रवोचं
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
यानि चकार प्रथमानि वज्री ।
२ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
अहन्नहिमन्वपस्ततर्द प्र वक्षणा
३ १ २
अभिनत् पर्वतानाम् ॥११॥

اِندر پرمیشور کے بہادرانہ عظیم کارناموں کا وعظ (اُپدیش) کرتا جاؤں، جس بہادری سے پاپ کے سانپ کا سر کچل دیتا ہے اُور ہماری اندرونی کوفتیں سب دُور ہو جاتی ہیں' بُرائیوں کا ایسا تحس نحس کیا کہ اودّیا کے پانچ پرد اودّیا، اسمتا، راگ، دویش اور ابھی نویش

